महाकवि श्री माघरचितं

# शिशुपाल-वधम्

( प्रथम सर्ग )

सर्वङ्कषा टीका, चन्द्रप्रभा विवृति, हिन्दी-अनुवाद-सहित

टीकाकार

**आचार्य पं० रामप्रिय देव भट्ट, शास्त्री,**

प्राध्यापक, संस्कृत विभाग, प्रयाग महिला विद्यापीठ कालेज '

प्रयाग

प्रकाशक

**रामनारायणलाल बेनीप्रसाद**

**प्रकाशक तथा पुस्तक-विक्रेता**

इलाहाबाद-२

तृतीय संस्करण १९६६ [ मूल्य १·५० रुपये

# प्राक्कथन

आचार, दर्शन तथा साहित्य किसी जाति की सभ्यता के माप-दण्ड हैं। इनमें आचार का केवल वर्तमान रूप ही दृष्टिगोचर हो सकता है। साथ ही दर्शन भी सर्व-साधारण के बुद्धि-वैभव का विषय नहीं होता। अतः साहित्य ही किसी जाति की प्रवृत्तियों अथवा प्रगतियों के अध्ययन का प्रमुख साधन माना गया है। किसी जाति का साहित्य उसकी राष्ट्रीयता का अमर प्रतीक है। किसी जाति के साहित्य में उसके अन्तर और बाह्य अध्ययन के समग्र साधन प्रस्तुत होते हैं। किन्तु सभी साहित्य-शिल्पी एक से नहीं होते। जो युग की नाड़ी पहिचानते हों, जिनका अन्तदर्शन महान्, अध्ययन व्यापक, पर्यवेक्षण सूक्ष्म तथा दृष्टिकोण विश्वजनीन हो, जो सर्वांगीण आदर्श रखते हों, साथ ही उसके प्रस्तुतीकरण के लिए न केवल सांस्कृतिक ही अपितु स्वाभाविक वातावरण की सृष्टि भी कर सकते हों, ऐसे साहित्य-शिल्पी प्रायः सभी देशों में कम होते हैं। सौभाग्य की बात है कि भारत-वर्ष इस दिशा में सदैव भाग्यशाली रहा है। यहाँ राजा भी कवि हो चुके हैं। साहित्य का मुख्य कार्य है जाति के मानसिक तथा बौद्धिक स्वास्थ्य का आपेक्षिक संशोधन तथा संवर्धन। ऐसे साहित्य के सृजन के लिए सांस्कृतिक तथा यथासंभव सामाजिक दृष्टिकोण की आवश्यकता होती है। प्रायः इस प्रकार के दृष्टिकोण के लिए साहित्य-स्रष्टा के जीवन की आधार-भूमि समृद्ध अथ च संस्कृत होनी चाहिये। प्रसन्नता की बात है कि भारतीय कवियों के जीवन की आधार-भूमि प्रायः समृद्ध और संस्कृत अवश्य रही है। उनकी स्वानुभूति से अन्तर्जगत् तथा उनके अध्ययन से बाह्य जगत् का कोई कोना अछूता नहीं है। उनके तर्क ने विषय का यदि सर्वाङ्गीण ढाँचा प्रस्तुत किया है तो प्रतिभा ने उसमें रंग भी भरा है। उन्होंने भूत की आधार-भूमि में वर्तमान की भित्ति पर भविष्यत् का प्रासाद खड़ा किया

है। ऐसे महाकवियों की वाणी राष्ट्र की वाणी है। माघ भी ऐसे ही अनघ महाकवियों में अपना एक विशिष्ट स्थान रखते हैं। उनकी रचना में कल्पना न तो आदर्श से बोझिल है और न आदर्श ही कल्पना से अनावृत है। तर्क और प्रतिभा का, आदर्श और यथार्थ का अथवा दूसरे शब्दों में दर्शन और जीवन का अनूठा सामञ्जस्य है। उन्होंने पाण्डित्य का प्रदर्शन नहीं किया है, वे सचमुच पण्डित थे; किन्तु उनका पाण्डित्य उनके कवित्व में पर्यवसित हो गया है। यह विशेषता ही उनको युग-युग आलोकित करती रहेगी।

संस्कृत-साहित्य में कुमारसंभव, मेघदूत तथा रघुवंश—लघुत्रयी तथा किरातार्जुनीय, शिशुपालवध एवं नैषधीय-चरित—वृहत्त्रयी के नाम से प्रसिद्ध हैं। इनमें शिशुपालवध वास्तव में सामाजिक जीवन के निकट का काव्य है। यह उसमें संतुलन स्थापित कर सकता है। यह बहुमुखीन अनुभवों से भरा है। इसमें एक ऐसा राजनैतिक वातावरण है जो स्वर्ग तथा पृथ्वी के बीच एक आत्मीय सम्बन्ध-सूत्र सा स्थापित करता है। उसके माध्यम हैं इसके नायक भगवान् श्री श्रीकृष्ण। इसमें पार्थिव आकर्षण के भी चित्र हैं, किन्तु प्रवन्ध के प्रावाहिक होने के कारण उसी के अंग बस जाते हैं। प्रकृति का उन्मुक्त वर्णन है, साथ ही अलङ्कार के रूप में भी उसका पर्याप्त समावेश है। मनुष्य के कार्यों में उसका अन्तर्व्यक्तित्व ओत-प्रोत होता है। माघ अनघ थे। अतः उनकी रचना भी उनकी अनघता से ओत-प्रोत है।

शिशुपालवध का प्रथम सर्ग तो नितान्त उपयोगी है। नारद जी का शुभागमन, भगवान् श्री श्रीकृष्ण द्वारा उनका अभिनन्दन, पुनः नारद जी द्वारा भगवान् श्री श्रीकृष्ण का प्रत्यभिनन्दन तथा इन्द्र-सन्देश उपस्थापन, प्रथम सर्ग के ये ही मुख्य विषय हैं।

इस पर अन्य सर्गों की तरह महामहोपाध्याय मल्लिनाथ जी की सर्व-ङ्कषा टीका तो है ही, अपनी "चन्द्रप्रभा" विवृति में श्लोकों के अर्थों को

मैने भरसक विवृत करने का प्रयत्न किया है। "चन्द्रप्रभा" महामहोपाध्याय वाचस्पति मिश्र की "भामती" की तरह मेरी श्रीमती जी का नाम नहीं, अपितु मेरी विवृति का नाम है। वह पाठकों का गन्तव्य पथ कहाँ तक अलोकित करेगी—यह तो वे ही बता सकेंगे। हाँ, मैंने विवृति-रचना का प्रयास अवश्य किया है। "विशेष" संकेत के द्वारा निगूढ़ बातें भी बता दी गई हैं। हिन्दी अनुवाद में भरसक वास्तविक अर्थ व्यक्त करने का प्रयास किया गया है।

प्र० पु० प्रथम पुरुष तथा प्र० वि० प्रथमा विभक्ति का; द्वि० द्वितीया, तृ० तृतीया, च० चतुर्थी, पं० पञ्चमी, ष० षष्ठी तथा स० सप्तमी विभक्ति का चिह्न है। इसी तरह वि० विभक्ति, पु० पुरुष तथा व० वचन का चिह्न है। एकवचन के लिए ए०, द्विवचन के लिये द्वि०, तथा बहुवचन के लिए ब०, संकेत का प्रयोग किया है। "महाकवि माघ," "शिशुपालवध," "शिशुपालवध की दर्शनिक तथा सामाजिक पृष्ठभूमि," "शिशुपालवध का प्रतिनायक शिशुपाल," "शिशुपालवध का ऐतिहासिक आधार" इन चार शीर्षकों से शिशुपालवध की विषय-सामग्री को स्पष्ट करने का प्रयास किया गया है। साथ ही संस्कृत तथा हिन्दी में प्रथमसर्ग की संक्षिप्त कथा लिख दी गई है। और श्लोक संख्या क्रम से विषय सामग्री का भी विभाजन कर दिया गया है। यदि मेरे इस प्रयास से पाठकों को कुछ भी लाभ पहुँचे तो मुझे बड़ा ही संतोष होगा।

प्रयाग
४-१२-६४ } भट्ट पं० रामप्रिय देवाचार्य

# महाकवि माघ

जीवनकाल—"तावद् भा भारवेर्भाति यावन् माघस्य नोदयः" —संस्कृत साहित्य में इस सूक्ति का अविरल प्रचार है। इससे यह स्पष्ट है कि माघ भारवि के परवर्ती तथा साहित्यिक क्षेत्र में उनसे बढ़े-चढ़े थे। माघ थे भी भारवि के प्रतिद्वंद्वी। "किरातार्जुनीय" तथा "शिशुपालवध" के तुलनात्मक अध्ययन से यह बात बहुत अंशों में स्पष्ट-सी हो जाती है। कुछ लोगों की तो यहाँ तक कल्पना है कि माघ कवि का "माघ" यह वास्तविक नाम न होकर भारवि की प्रतिद्वन्द्विता में रखा हुआ नाम है। जो हो, भारवि का समय निश्चित है। पुलकेशिन द्वितीय के अयोहल के शिला-लेख में उनका उल्लेख है। पुलकेशिन द्वितीय सम्राट् हर्ष का समकालिक है। हर्ष का समय है विक्रम की सातवीं शती का पूर्वार्ध। राजानक आनन्दवर्धन ने ध्वन्यालोक में माघरचित शिशुपालवध के तीसरे सर्ग के ५३वें तथा पाँचवें सर्ग के २६वें श्लोक को उद्धृत किया है। इससे यह सिद्ध है कि माघ आनन्दवर्धन के पूववर्ती हैं। आनन्दवर्धन काश्मीर-शासक अवन्तिवर्मा की राजसभा के प्रमुख विद्वानों में से थे यह,

"मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः।
प्रथां रत्नाकरश्चागात् साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः॥"

कल्हण-रचित राज-तरंगिणी के पाँचवें तरंग के ३४वें उद्धृत श्लोक से स्पष्ट है। अवन्तिवर्मा का शासन-काल ७९८ विक्रमी से ८२६ विक्रमी तक (८५५ ई० से ८८३ ई० तक) है। इस तरह माघ का जीवनकाल भारवि से परवर्ती तथा आनन्दवर्धन से पूर्ववर्ती सिद्ध होता है। यह समय हो सकता है विक्रमी की सातवीं शती का अन्त अथवा आठवीं शती का पूर्वार्ध। ईसवी संवत् में ५७ जोड़ने से विक्रमाब्द बन जाता है। गुर्जर

शासक वर्मलात के वसन्तगढ़ (राजस्थान) वाले शिला-लेख से भी माघ का जीवनकाल निश्चय करने में बड़ी सहायता मिलती है। यह शिलालेख ६८२ विक्रमी (७३९ ई०) का है। माघ के पितामह सुप्रभदेव वर्मलात के प्रधानामात्य थे। पितामह का जीवनकाल स्पष्ट होने से पौत्र का जीवन काल सरलतापूर्वक निश्चित किया जा सकता है। इस तरह माघ का जीवनकाल प्रायः निश्चित ही है।

**देश तथा वंश**—माघ का जन्म गुर्जर देश में श्रीमाल नामक स्थान में असाधारण ब्राह्मण-परिवार में हुआ था। इस वंश में जप, तप, दान, स्वाध्याय प्रवचन, अग्निहोत्र, अतिथि-शुश्रूषा तथा इतर वैदिक कर्मकाण्ड अनवरत रूप में प्रवर्तमान था। माघ के पितामह सुप्रभदेव वर्मलात के प्रधान मन्त्री, धर्म शिक्षक तथा प्रधान सेनापति थे। वर्मलात पर उनकी धीरता, वीरता तथा बुद्धिमत्ता का बड़ा ही प्रभाव था। वे देवता के समान विशुद्ध चरित्र के व्यक्ति थे। समयानुसार नपी-तुली तथा भविष्य में ही हित साधन करने वाली बातें करते थे। माघ के पिता का नाम दत्तक था। वे बड़े ही उदार, क्षमावान्, विनीत तथा धार्मिक प्रकृति के ब्राह्मण थे। सब के प्रति सौजन्य-पूर्वक व्यवहार करने तथा यथाशक्ति सब की सहायता करने के कारण आस-पास के प्रदेश में वे "सर्वाश्रय" नाम से प्रसिद्ध हो गये थे। ऐसे पिता तथा पितामह का माघ के चरित्र पर बड़ा ही प्रभाव पड़ा था।

**माघ का वैशिष्ट्य**—जीवन और जगत् के विषय में माघ का ज्ञान विस्तृत, सुश्रृंखल तथा सुलझा हुआ है। कवि-प्रतिभा के साथ उनका शास्त्रीय ज्ञान भी असाधारण कोटि का है। वे वेद, वेदाङ्ग (विशेषतः व्याकरण), दर्शन, राजनीति, भूवृत्त, इतिहास, अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, संगीत, अश्व-विद्या, मन्त्र-विद्या, आयुर्वेद, अश्व-शास्त्र, वास्तु-विद्या तथा युद्ध-विद्या के प्रकाण्ड पण्डित थे। उनकी रचना में उनके असाधारण अध्ययन तथा बहुमुखीन अनुभव की अमिट छाप-सी है। साहित्य के प्रत्येक

अङ्ग का उनको व्यापक बोध था। पद-योजना में, प्रबन्ध निर्वाह में, वस्तु चित्रण में, भाव अंकन से और यथासंभव आदर्श से प्रस्तुतीकरण में भी वे परम प्रवीण थे। इस दिशा में तो वे कवि-कुलगुरु कालिदास के समान माने जा सकते हैं।

उनका पर्यवेक्षण बड़ा ही अनूठा है। रसों, अलङ्कारों तथा छन्दों के प्रयोग में वे कुशल शिल्पी हैं। उनकी प्रशंसा में कवि राजशेखर ने बहुत ही अच्छा कहा है :—

> "कृत्स्न-प्रबोध-कृद् वाणीं भारवेरिव भारवैः।
> माघेनेव च माघेन कम्पः कस्य न जायते ॥"

"भगवान् भास्कर की प्रभा की तरह भारवि की वाणी भी सारे संसार को प्रबुद्ध करने वाली है, किन्तु जिसके समक्ष भास्कर की आभा मन्द पड़ जाती है ऐसे माघ मास के से प्रताप-संकोचक माघ कवि (जिनके सामने भारवि की भी आभा मन्द पड़ जाती है) से किसे नहीं कम्प होता ?"

## शिशुपालवध

> मुरारि-पद-चिन्ता चेत्तदा माघे रतिं कुरु।
> मुरारि-पद-चिन्ता चेत्तदा माघे रतिं कुरु ॥
>
> मुरारि कवि

"यदि भगवान् श्री श्रीकृष्ण के चरणों का चिन्तन करना है, तो अघ (पाप) में अनुराग मत करो। यदि मुरारि कवि के पदों का चिन्तन करना है तो माघ (माघ कवि के काव्य शिशुपालवध) में अनुराग करो।" मुरारि बड़े स्वाभिमानी थे। शास्त्रों का अध्ययन कोई कर ले, परन्तु शास्त्रों के मर्मों का बोद्धा मुरारि अपने को ही मानते थे। उनके मुख से माघ की यह थोड़ी भी प्रशंसा बड़े महत्त्व की है। कइयों ने लघुत्रयी में मेघदूत की तरह बृहत्त्रयी में शिशुपालवध को बड़ा ही महत्त्व प्रदान किया है। यों क्षेमेन्द्र ने "औचित्य चर्चा" में तथा वल्लभदेव ने "सुभाषितावलि" में माघ

के कुछ फुटकल पद्य भी उद्धृत किये हैं। किन्तु माघ की एकमात्र रचना है शिशुपालवध। यह एक सर्व-लक्षण-सम्पन्न महाकाव्य है।

कालिदास की उपमा, भारवि के अर्थ-गौरव तथा दण्डिन् के पद-लालित्य की संस्कृत साहित्य में बड़ी चर्चा है। माघ की रचना में इन तीन गुणों का अनूठा समावेश है। किसी कवि ने काव्यों में शिशुपालवध को सर्वमहान् मान करके उसका गौरव बढ़ाया है। यह २० सर्गों में समाप्त हुआ है। यह एक ऐतिहासिक महाकाव्य है। इसकी कथा महाभारत पर आधारितहै। इसके नायक वार्ष्णेयसिंह भगवान् श्री श्रीकृष्ण हैं। यह एक वीररस-प्रधान महाकाव्य है। शृङ्गारादि रसों का इसमें अङ्गरूप से समावेश है। इसमें व्यतिरेक, काव्यलिंग, उपमा, तद्गुण, अनुप्रास, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास, अतिशयोक्ति, श्लेष, रूपक, विरोधाभास, प्रतिवस्तूपमा, परिवृत्ति, समासोक्ति, विषम, दृष्टान्त, निदर्शना, अप्रस्तुत प्रशंसा, पर्यायोक्ति, परिणाम, दीपक, स्वभावोक्ति तथा तुल्ययोगिता आदि अलङ्कारों एवं वंशस्थ, अनुष्टुप्, उपजाति, वसन्ततिलका, द्रुतविलम्बित, शालिनी, पथ्या, उपेन्द्रवज्रा, जलधरमाला, प्रमिताक्षरा, प्रहर्षिणी, कुररीरुता, स्रग्विणी, मत्तमयूर, दोधक, सुमंगला, स्कन्धक, आर्या, जलोद्धतगति, पुष्पिताग्रा, भ्रमरविलसित, मालिनी,पृथ्वी, वंशपत्रपतित,स्वागता,मंजुभाषिणी, रथोद्धता, उद्गता, वैतालीय, रुचिरा, औपच्छन्दसिक तथा शार्दुलविक्रीडित आदि छन्दों का प्रयोग किया गया है। इसमें पर्वत, समुद्र, षट्ऋतु, पुष्पचयन, जल-विहार, मधुपान, सुरतोत्सव, सन्ध्या, चन्द्रोदय तथा प्रभात आदि का बड़ा ही हृदयग्राही वर्णन है। ओज और प्रसाद का आपेक्षिक ढंग का समावेश है। ध्वनिप्रधान होने के कारण इसकी गणना उत्तम काव्यों में है। शब्द व्याकरण की कसौटी पर कसे और जहाँ-तहाँ विभिन्न शास्त्रों से सम्बद्ध पारिभाषिक ढंग के भी हैं। इतना होने पर भी उनके माधुर्य और ओज में शिथिलता नहीं आयी है। भाषा में अविरल प्रवाह है। भाव सुलझे तथा हृदय-स्पर्शी हैं। वर्ण्य विषय का प्रस्तुतीकरण, क्रमिक, विशद

तथा चित्रात्मक ढंग का है। शब्दसन्निवेश तथा अर्थसन्निवेश दोनों ही दिशा में माघ का प्रयत्न अनघ है।

शिशुपालवध पर वल्लभदेव की "सन्देह-विषौषधि," मल्लिनाथ की "सर्वङ्कषा," भरत मल्लिक की "सुबोधा," दिनकर मिश्र की "सुबोधिनी" तथा गोपाल की "हसन्ती" नाम की टीका है। इन टीकाओं के अतिरिक्त इस पर रङ्गराज, एकनाथ तथा चरित्र-वर्धन की भी टीकाएँ हैं।

## शिशुपालवध की दार्शनिक तथा सामाजिक पृष्ठ-भूमि

कवि अपने युग का प्रतिनिधि होता है। उसके काव्य में उसके युग के समाज की झाँकी-सी मिलती है। समाज युग के अनुरूप होता है। कवि युग का प्रवर्तन करता है। प्रवर्तन का माध्यम होता है उसका दर्शन। उसे ही वह जीवन में अवतारित करता है, क्योंकि दर्शन जीवन में अवतरित होकर आचार का रूप ग्रहण करता है। आचार का आपेक्षिक रूप अथवा दूसरे शब्दों में देश, काल तथा पात्र के अनुरूप उसका असाधारण ढंग का गठन ही चरित्र है। कवि अथवा नाटककार अपने काव्य अथवा नाटक के चरित्र को समाज के समक्ष आदर्श रूप में प्रस्तुत करता है। इसके लिए उसे वातावरण की सृष्टि करनी पड़ती है और इसी में उसका कौशल विन्यस्त होता है। किसी कवि के काव्य अथवा नाटककार के नाटक के सर्वाङ्गीण अध्ययन के लिये उसकी दार्शनिक पृष्ठ-भूमि का अध्ययन करना सर्वथा अनिवार्य होता है। साथ ही तत्कालीन समाज का विवेचनात्मक अथ च विशद बोध होना भी आवश्यक है, क्योंकि कवि अथवा नाटककार समाज को ही लक्ष्य करके अपने काव्य अथवा नाटक का प्रणयन करता है। यों माघ को बौद्ध दर्शन का पर्याप्त बोध था और भगवान् तथागत के प्रति उनके हृदय में श्रद्धा भी थी और कदाचित् इसीलिए कि वे भगवान् विष्णु के अवतार थे। "भगवान् पृथ्वी का भार हल्का करने के लिए अवतार लेते हैं," अन्य आस्तिकों की तरह वे इस सिद्धान्त में विश्वास रखते थे। बुद्ध

की तरह ऋषभदेव भी भगवान् विष्णु के अवतार थे; फिर भी उनके द्वारा प्रवर्तित जैन धर्म का शिशुपालवध में कहीं उल्लेख नहीं है। फिर भी यह सत्य है कि बौद्ध धर्म की तरह जैन धर्म उन दिनों भी जीवित-जागृत अवस्था में था। शिशुपालवध में जिन बहिरंग विषयों का आलङ्कारिक ढंग से समावेश है वे सभी प्राशंसिक हैं। सम्भव है, जैन-धर्म के उल्लेख का कोई प्रसंग न लब्ध हुआ हो। माघ कम-से-कम गिरिनार से तो पूर्ण परिचित थे। वह गुजरात का ऐतिहासिक स्थान होने के साथ जैन-तीर्थ स्थान भी है। माघ के उदय के पहिले उत्तर भारत हर्षवर्धन की छाया में सुरक्षित था, साथ ही दक्षिण भारत में चालुक्यों का प्रताप भी अक्षुण्ण था। जैसे वर्धन बौद्ध धर्म के पोषक थे वैसे ही चालुक्य अन्य धर्मों की तरह जैन-धर्म के। इतना होने पर भी यह सत्य है कि अशोक, कनिष्क और हर्ष द्वारा सम्मानित बौद्ध धर्म अन्तर्राष्ट्रीय हो चला था। कम-से-कम एशिया के पूर्वी देशों में तो राष्ट्र-धर्म बन चला था। जो भी हो, उसमें कोई असाधारणता अवश्य थी। उसने माघ को प्रभावित किया था। फिर भी माघ वैदिक धर्मानुयायी थे। बौद्धागम का अध्ययन, उन्होंने बुद्धिवैभव के विस्तारार्थ किया था।

माघ के जीवनकाल में आस्तिक कहे जाने वाले लोगों में शैव और वैष्णव दोनों वेद-सम्मत धर्मों का प्रचार था। फिर भी माघ वैष्णव थे और यथा-सम्भव श्री-वैष्णव। शिशुपालवध का प्रणयन तो उन्होंने भगवान् श्री श्रीकृष्ण के चरित्र-चित्रण के लिए ही किया था। श्री श्रीकृष्ण का चरित्र भारतीय राजनीति तथा दर्शन का समंजस प्रतीक है। माघ ने जिस समाज को लक्ष्य करके शिशुपालवध का प्रणयन किया था वह समृद्ध तथा विद्वान् भी था; किन्तु उसका राजनीतिक स्वास्थ्य धीरे-धीरे बिगड़ रहा था। भारतवर्ष में ऐसा कोई शासक न था जिसका एकच्छत्र-शासन हो। वैयक्तिक स्वार्थ के समक्ष राष्ट्रीय स्वार्थ उपेक्षित हो रहा था।

कवि भविष्य द्रष्टा होता है। माघ कवि ही नहीं अपितु महाकवि थे।

प्रतिभा की आँखों से उन्होंने भारत की राजलक्ष्मी का भविष्य देख लिया था। वे उसे प्रशस्त बनाने के लिए प्रयत्नशील थे। दर्शन की राजनीति पर और राजनीति की समाज पर अमिट छाप होती है। इस प्रकार दार्शनिक विकास सामाजिक विकास का परम्परया कारण होता है। बौद्ध और जैन धर्म के अनुरूप प्रस्तुत जीवन बड़ा ही नैतिक हो सकता है, किन्तु तत्कालीन भारतवर्ष की राजनीतिक समृद्धि के लिये आस्तिक दर्शन के अनुरूप सामाजिक जीवन का गठन नितान्त आवश्यक था।

जीवन के पार्थिव और अपार्थिव दो रूप हैं। अपार्थिव जीवन के अनाकर्षक और अविशद होने की स्थिति में ही समाज पार्थिव जीवन से चिपकता है और ऐसा समाज या तो विलासी हो जाता है या निरीह। विलासी और निरीह समाज राजनीति के क्षेत्र में सार्वभौमिकता नहीं प्राप्त कर सकता। आस्तिक दर्शनों के आधार पर गठित समाज के समक्ष उसके पार्थिव जीवन की तरह उसके अपार्थिव जीवन की भी एक आकर्षक रूप-रेखा होती है। उसके दो पार्श्व हैं, स्वर्ग और मोक्ष। प्रायः सभी समाजों में प्रवृत्ति-प्रधान तथा निवृत्ति-प्रधान दो प्रकार के लोग होते हैं। आस्तिक दर्शनों पर आधारित समाज में प्रवृत्ति-प्रधान लोगों के लिए स्वर्ग और निवृत्ति-प्रधान लोगों के लिए मोक्ष का मार्ग खुला हुआ है। जप, तप, दान-यज्ञ, स्वाध्याय, प्रवचन तथा ईश्वराराधन पार्थिव तथा अपार्थिव दोनों ही जीवनों को उन्नत बनाने वाले साधन हैं। आस्तिक दर्शनों पर आधारित समाज न तो विलासी होता है और न निरीह। विलासिता और निरीहता से मुक्त समाज ही अपनी राजनीतिक अस्वस्थता दूर कर सकता है।

इस दिशा में समाज के समक्ष आदर्श चरित्र की आवश्यकता होती है। माघ ने भगवान् श्री श्रीकृष्ण को आदर्श पुरुष के रूप में प्रस्तुत किया है। "शिशुपालवध" के श्री श्रीकृष्ण महाभारत के श्री श्रीकृष्ण हैं। वे असाधारण योद्धा, असाधारण राजनीतिज्ञ तथा असाधारण दार्शनिक होने के

साथ-साथ असाधारण लोक-नायक भी हैं। षोडशकलापूर्ण भगवान् विष्णु के अवतार तो हैं ही, समाज के प्रवृत्ति-प्रधान तथा निवृत्ति-प्रधान दोनों ही प्रकार के लोगों के लिए वे सर्वमहान् आदर्श हैं। माघ के मत के अनुसार प्रलय की दशा में जगत् और मोक्ष की दशा में जीव उन्हीं में लीन हो जाता है। जिन्होंने इन्द्रियों-सहित मन को निगृहीत कर लिया है वे ही अपने आध्यात्मिक नेत्रों से बहुत प्रयत्न के साथ उनके वास्तविक रूप का साक्षात्कार कर सकते हैं।

माघ के मत में वे उदासिता, साक्षि-स्वरूप तथा प्रकृति के विकारों से मुक्त पुरातन पुरुष हैं। माघ के इस दर्शन में सांख्य की छाप है, फिर भी माघ वेदान्ती थे, साथ ही विशिष्टाद्वैतवादी। माघ व्यावहारिक जीवन में शत्रु-निग्रह तथा पारमार्थिक जीवन में मनो-निग्रह के पूर्ण पक्षपाती हैं। शिशुपालवध के नायक भगवान् श्री श्रीकृष्ण के जीवन में उनका आदर्श पूर्णरूपेण पल्लवित, पुष्पित अथच फलित हुआ है। भगवान् श्री श्रीकृष्ण शिशुपाल से इसलिए नहीं खिन्न हैं कि वह उनके प्रति अपराध करता है; उससे वे इसलिए खिन्न हैं कि वह समाज को पीड़ित करने वाला है। श्री बलराम तो ऐसे पापियों की कथा को भी नितान्त अमंगलकारिणी मानते हैं। समाज को ऐसे दुष्टों से बचाने का सरल उपाय इनको नष्ट कर देना है। इसके लिए राष्ट्र में एक विनेता की आवश्यकता होती है। माघ का युग ऐसे विनेता से शून्य था। यों माघ के काव्य में राजनीति का एक उन्मुक्त वातावरण है, किन्तु उसके पृष्ठ में दर्शन की प्रेरणा तथा आगे एक स्वस्थ समाज का प्रातिभ रूप है।

## शिशुपालवध का प्रतिनायक शिशुपाल

यह भगवान् श्री श्रीकृष्ण का फुफेरा तथा धर्मराज युधिष्ठिर का मौसेरा भाई था। यह चेदि राष्ट्र ( आधुनिक त्रिपुरी के आस-पास के प्रदश) का शासक था। माहिष्मती नगरी इसकी राजधानी थी। इसकी

माता का नाम श्रुतश्रवस् था। सात्वत् (यदुवंश) कुल की कन्या होने के कारण वह सात्वती भी कहलाती थी। शिशुपाल के पिता का नाम दमघोष था। शिशुपाल बड़ा ही शूरवीर तथा स्वाभिमानी क्षत्रिय था। मगध का राजा जरासन्ध इसका अभिन्न मित्र था। यों भगवान् श्री श्रीकृष्ण से इसका स्वाभाविक वैर था, किन्तु रुक्मिणी का हरण करने तथा जरासन्ध के वधार्थ भीम को कूट-नीतिक मार्ग निर्देश करने के कारण वे उसकी आँखों में खटक रहे थे। वह उनसे युद्ध करने का कोई न कोई बहाना ढूँढ़ रहा था।

एक बार जब कि भगवान् श्री श्रीकृष्ण नरकासुर का वध करने के लिए गये थे, उस समय उसने द्वारका नगरी पर आक्रमण कर दिया था और बभ्रु नामक यदुवंशी की स्त्री का अपहरण कर लिया था। कालयवन, रुक्मि (विदर्भ का राजकुमार), शाल्व तथा द्रुम आदि कृष्ण-विरोधी राजा उसके सहायक थे। ज्योतिषियों ने भविष्यवाणी की थी कि वह भगवान् श्री श्रीकृष्ण के हाथों मारा जायगा, इसलिए श्रुतश्रवस् ने भगवान् श्री श्रीकृष्ण से उसकी रक्षा के लिए प्रार्थना की थी। भगवान् श्री श्रीकृष्ण ने उसको वचन दिया था कि "मैं इसके सौ अपराधों को सहन करूँगा।" भगवान् ने अपनी प्रतिज्ञा का पूर्ण रूप से पालन किया। बचपन में शिशुपाल के चार बाहें तथा तीन आँखें थीं। क्षत्रिय होने पर भी इसके संस्कार असुरों के से थे।

## शिशुपालवध का ऐतिहासिक वृत्त

पाण्डव प्रथम वनवास के दिनों को पूरा करके इन्द्रप्रस्थ पर अधिकार कर चुके थे। भगवान् श्री श्रीकृष्ण की कृपा तथा अर्जुन, भीम और नकुल तथा सहदेव के पराक्रम से धर्मराज युधिष्ठिर ने समस्त जम्बू द्वीप (एशिया) को विजित करके अपार धन एकत्र कर लिया था। इस प्रकार अतुल साम्राज्य तथा अपार वैभव प्राप्त करके युधिष्ठिर राजसूय यज्ञ करना चाहते थे। भगवान् श्री श्रीकृष्ण के अनुयायी तथा विरोधी प्रायः समग्र जम्बू-द्वीप

(एशिया) के राजा इस यज्ञ में आमन्त्रित थे। इस यज्ञ में भगवान् श्री श्रीकृष्ण सर्वकर्म-द्रष्टा थे। शेष सभी राजा यज्ञ के कार्यों में योग्यतानुसार भाग ले रहे थे। यह एक ऐतिहासिक यज्ञ था। यज्ञ बड़ी धूम-धाम से समाप्त हुआ। याज्ञिक ब्राह्मण दक्षिणादि के द्वारा सत्कृत हुए।

अब सदस्य-पूजा का समय उपस्थित हुआ। शास्त्रानुसार यज्ञ समाप्त होने पर गुणवान् को अर्घ्य देने का विधान है। यह प्रतिष्ठा किसको दी जाय? इस विषय में युधिष्ठिर ने भीष्म से पूछा। शास्त्रानुसार स्नातक (अंगों-सहित वेदों का अध्यापन करने वाला ब्राह्मण), गुरु, बन्धु, जामाता, राजा तथा ऋत्विज् याज्ञिक ये छः सदस्य पूजा के अधिकारी होते हैं। यदि कोई सर्वगुण-सम्पन्न हो तो वह एक भी इसका अधिकारी होता है। भीष्म ने इस प्रतिष्ठा के लिए भगवान् श्री श्रीकृष्ण को ही सर्वमहान् बतलाया। युधिष्ठिर ने उन्हीं का पूजन किया। शिशुपाल से श्री श्रीकृष्ण का यह सम्मान देखा नहीं गया। वह मारे क्रोध के आँखें लाल-लाल करके ऊँची-ऊँची तथा गर्म-गर्म श्वास लेने लगा। धर्मराज तथा भीष्म की निन्दा करके भगवान् श्री श्रीकृष्ण पर तरह-तरह का आक्षेप करने लगा। साथ ही नरकासुर के वेणुदारी के हाथ पर ताली देकर जोरों से हँसा। भगवान् श्री श्रीकृष्ण बिल्कुल मौन थे। वे मन-ही-मन शिशुपाल के अपराधों को गिन रहे थे। भीष्म से शिशुपाल की यह धृष्टता नहीं देखी गयी। उसके मुख से भगवान् श्री श्रीकृष्ण की निन्दा सुनकर वे क्षुब्ध हो उठे। उन्होंने कहा—आज मेरे द्वारा की गई श्री श्रीकृष्ण की पूजा जिसे न अच्छी लगी हो वह धनुष उठाये। भीष्म के ऐसा कहने पर शिशुपाल के पक्ष के राजा यज्ञ मंडप से बाहर जाने के लिए उद्यत हो गये। शिशुपाल फिर कठोर बातें कहने लगा और उस स्थान से निकल कर श्री श्रीकृष्ण को युद्धार्थ ललकार करके सेना सज्जित करने लगा। पांडव और उनके पक्ष के राजा शान्त थे। सेना सज्जित करके शिशुपाल ने राज-सभा में अपना दूत भेजा। उसने श्लिष्ट शब्दों में श्री श्रीकृष्ण की निन्दा की। श्री श्रीकृष्ण

की प्रेरणा से सात्यकि ने उसके आक्षेपों का उचित उत्तर दिया, किन्तु फिर भी उसने बहुत सी उल्टी सीधी तथा लगने वाली बातें कहीं। इस पर श्री श्रीकृष्ण तथा उनके पक्ष के लोग अत्यन्त क्रुद्ध हो गए। अन्त में युद्ध छिड़ ही गया। शिशुपाल की सारी सेना मारी गई। सेना नष्ट होने पर वह स्वयं श्री श्रीकृष्ण से लड़ने लगा। लड़ते-लड़ते श्रान्त होकर कठोर बातें कहने लगा। अब उसके सौ अपराध पूरे हो चुके थे। भगवान् ने भी उसके वध में अधिक विलम्ब करना ठीक न समझ कर सुदर्शन चक्र से उसके शिर को धड़ से अलग कर दिया। इस समय उसके शरीर से एक तेजः-समूह निकल कर भगवान् श्री श्रीकृष्ण के शरीर में मिल गया। इससे सब को बड़ा ही विस्मय हुआ।

## संस्कृते प्रथमसर्गस्य संक्षिप्ता कथा

"संक्षेपेण गृहीतार्थोऽध्येता वाचः विस्तरात् न विभेति न चार्थस्य क्रमशः बोधे वा स्खलति" अस्त्येतत् अनुभूतचरम्। अतः प्रथमसर्गस्य कथा इह संक्षेपेणोपस्थाप्यते।

जगतः शासनार्थं (सताम् रक्षायै असतां निग्रहाय) द्वारकायां स्वस्य पितुः श्रीवसुदेवस्य समृद्धिशालिनि राजसद्मनि निवसन् एकदा भगवान् श्री श्रीकृष्णः आकाश-मार्गेण भुवमवतरन्तं ब्रह्मणः मानसं पुत्रं देवमुनिं नारदम् अपश्यत्। पुरः समागते तस्मिन् महात्मनि भगवान् स्वासनाद् उत्थाय तम् अर्घ्यादिभिः उपचारैः सत्कृत्य स्वोपरि अशेष-तीर्थोपहृतं पाणौ निधाय तेन प्रोक्षितं तत् कमण्डलुजलं नतेन मूर्ध्ना स्वीकृत्य तं यथोचिते आसने उपवेश्य सम्मानवचोभिः अभिनन्द्य तदागमन-कारणं जिज्ञासुः स्वाभिप्रायम् आविरकरोत्। मुनिरपि नारदः बहुविधाभिः स्तुतिभिः भगवन्तं प्रत्यभिनन्द्य तद्दर्शनादधिकं योगिनाम् अपि न किमपि महत् कार्यमित्यभिधाय शिशुपालवधं प्रकृत्य महेन्द्रसन्दिष्टं वचः श्रावयामास। तत् श्रुत्वा स्मृत- शिशुपालकृतापकारः सञ्जातामर्षः तद्वधार्थं "तथास्तु" इति वचः

व्याहृवान् । प्रस्थिते च महामुनौ चैद्यं प्रति क्रुधस्य भ्रुकुटिच्छलेन व्योम्नीव तस्य वदने शत्रु विनाश-पिशुनः धूमकेतुः आविरभूत् ।

## प्रथम सर्ग की संक्षिप्त हिन्दी-कथा

कभी संसार के शासनार्थ द्वारका नगरी में अपने पिता श्री वसुदेव जी के राज-भवन में निवास करते हुए भगवान् श्री श्रीकृष्ण ने तेज:पुञ्ज के से प्रतीत होने वाले, शिर पर भूरी-भूरी जटा, कमर में मुञ्ज-मेखला, कृष्ण-मृगचर्म का अधोवस्त्र तथा चित्रल मृगचर्म का उत्तरीय वस्त्र धारण किये, हाथ में स्फटिक मणि की माला तथा वृहती नाम की अपनी वीणा लिए, आकाश मार्ग से अपनी ओर पृथ्वी पर उतरते हुए, ब्रह्मपुत्र देवर्षि नारद को देखा । उनके सामने आने पर भगवान् ने आगे बढ़कर अर्घ्य, पाद्य तथा आचमन आदि के द्वारा उनको सत्कृत किया और सभी तीर्थों से लाये हुए उनके कमण्डलु-जल के प्रोक्षण को शिर झुकाकर स्वीकार किया । उनको यथोचित आसन पर बिठाकर उनकी आज्ञा से स्वयं भी स्वर्णमय मंच पर बैठ करके विनीत वचनों से उनका अभिनन्दन करके उनके शुभागमन का कारण पूछा । नारद जी ने भी बहुत सी स्तुतियों के द्वारा उनका प्रत्यभिनन्दन करके मुख्य रूप से उनके दर्शन को ही आगमन का प्रयोजन निवेदित करके प्रसंगतः शिशुपालवध को लक्ष्य करके दिये गये इन्द्र के सन्देश को सुनाया—"प्राचीन काल में शत्रुओं के भय से निर्मुक्त, सूर्य के समान तेजस्वी, हिरण्यकशिपु नाम का एक असुर था। सर्वप्रथम उसने ही देवताओं के मन में भय को आहित किया । उस महावलशाली असुर के भयानक आक्रमण की आशंका से पहिले केवल सौंदर्य के लक्ष्य से सजी हुई अमरावती को प्राकार तथा परिखा आदि के द्वारा दुर्ग का आकार दिया गया, अस्त्रों तथा शस्त्रों को तीक्ष्ण किया गया, सेनाओं को गठित, सुसज्जित तथा शक्ति-सम्पन्न बनाया गया। वह स्वच्छन्दगामी बलवान् असुर जिधर भी निवास करता था देवता प्रातः, मध्याह्न तथा सायंकाल उसी दिशा को शिरा झुका करके प्रणाम करते थे । आपने नृसिंह-शरीर धारण

करके उसका वध किया। दूसरे जन्म में अभिमान जनित कण्डु (खुजली) को देवताओं के साथ युद्ध के द्वारा दूर करने की इच्छा से वह रावण-नामक अत्यन्त भायानक राक्षस हुआ। उसने कैलास पर्वत को उठा लिया। अमरावती को विरूप किया, नन्दनोद्यान को छिन-भिन्न किया। रत्नों को लूटा, देवाङ्गनाओं को अपहृत किया। कुबेर पर आक्रमण करके उनसे उनका पुष्पक विमान छीन लिया।

धनुष बनाने के लिए यमदेव के वाहन भैंसे के सींग उखाड़ लिये। सूर्य ग्रीष्म ऋतु में भीत-भीत से होकर अपनी किरणों को उसकी नगरी में बिखेरते थे। चन्द्रमा तो सदैव अपनी समग्र कलाओं के साथ उनकी विलासिनियों को उत्कंठित बनाने के हेतु उदित होते थे। अपनी विलासिनियों के केश प्रसाधनार्थ कङ्घी बनाने के लिए उसने गजानन का एक दाँत ही उखाड़ लिया। पवन तो चाटुकार क्रीड़ासचिव की तरह सदैव उसकी इच्छा के अनुकूल ही वहा करते थे। उसके प्रचंड प्रताप के समक्ष अग्निदेव का तेज मन्द पड़ गया था। उसके भय से भुजङ्गों ने अपनी भुजङ्गता छोड़ दी थी। उसके हाथियों से आक्रान्त होकर दिग्गजों ने पलायन करके अपने प्राण बचाये। समस्त ऋतु पुष्प एवं फलोत्पादन के साधक बनकर समन्वित रूप से सेवा करने वाले सेवकों की भाँति उसके नगर के अधिवासी से बन गये थे। आपको मनुष्य-रूपधारी ईश्वर तथा अपना विनाशक जानते हुए भी उस अभिमानी ने अपहृत जानकी को नहीं लौटाया।

आपने समुद्र पर सेतु निर्मित कराकर लङ्का में जाकर दंडक वन से जानकी का अपहरण करने वाले उस अपराधी का वध किया था। यह तो आपको स्मरण होगा ही। वही रावण आज शिशुपाल के रूप में अवतीर्ण होकर देवता, असुर और राक्षसों को अनुगृहीत तथा निगृहीत करने में समर्थ होकर समस्त राजचक्र को अपने प्रताप से आक्रान्त कर रहा है। पहिले की तरह उस बल-दर्पित विजयेच्छु द्वारा संसार आज भी

पीड़ित हो रहा है। ब्रह्मा के शासन को भी उल्लङ्घित करने वाले उस उद्दंड को आप अवश्य यमदेव के गृह का अतिथि बनायें।" ऐसा कह करके नारद जी के प्रस्थित होने पर "तथास्तु" कह करके उनके वचन को स्वीकार करने वाले, शिशुपाल के प्रति क्रुद्ध भगवान् श्री श्रीकृष्ण के मुखमंडल पर भ्रुकुटि के आटोप के बहाने शिशुपाल के वध की सूचन देने वाला धूमकेतु आविर्भूत हुआ (वे क्रोधाविष्ट हो गये, उनकी भौंहें तन गयीं)।

## प्रथम सर्ग की विषय-सामग्री का श्लोक क्रम से विभाजन

१ - स्वर्ग से द्वारकापुरी को लक्ष्य करके पृथ्वी पर उतरते देवर्षि नारद के तपोमय एवं तेजोमय शान्त पावन रूप की झाँकी। (श्लोक संख्या १ से श्लोक संख्या १० तक)

२—नारदजी का इन्द्र के वैजयन्त प्रासाद के से वसुदेवजी के समृद्धि-शाली राजभवन में पहुँचना। (श्लो० सं० ११)

३—उनको अपनी ओर आते देख उनके स्वागतार्थ भगवान् श्री श्रीकृष्ण का अपने उच्च आसन से उठना। (श्लो० सं० १२)

४—नारदजी का अपने चरणों को पृथ्वी तल पर विन्यस्त करना। (श्लो० सं० १३)

५—भगवान् श्री श्रीकृष्ण का अर्घ्यादि (अर्घ्य, पाद्य आचमनीय एवं आसन प्रदान) द्वारा नारदजी को सत्कृत करना। (श्लो० सं० १४-१५)

६—इन्द्रनील की बृहत् शिला की सी नीलिम कान्तिवाले भगवान् श्री श्रीकृष्ण के समक्ष बैठे चन्द्रमा की सी धवल कान्तिवाले नारदजी को दृष्टि-पथ में लेकर कवि की एक उत्प्रेक्षा। (श्लो० सं० १६)

७—नारदजी का सत्कार करके विधिपूर्वक यजन करनेवालों के प्रिय भगवान् श्री श्रीकृष्ण का अत्यन्त प्रसन्न होना। (श्लो० सं० १७)

८—देवर्षि नारद का समस्त तीर्थों से ले आये हुये अपने कमंडलु में

स्थापित जल को प्रसाद रूप में भगवान् श्री श्रीकृष्ण को अर्पित करना। (श्लो० सं० १८)

९-- भगवान् श्री श्रीकृष्ण की नीलिम तथा देवर्षि नारद की धवलिम आभा को लेकर कवि की कुछ चमत्कार पूर्ण कल्पनायें। (श्लो० सं० १९ से श्लो० सं० २२ तक)

१०--नारदजी के दर्शन से भगवान् श्री श्रीकृष्ण के हृदय में उद्‌बुद्ध प्रसन्नता की असीमता के विषय में कवि की दर्शन मूलक एक अद्‌भुतरस-मयी उक्ति। (श्लो० सं० २३)

११—देवर्षि नारद के शुभदर्शन से अत्यन्त तृप्त हुये उत्फुल्ल नेत्रोंवाले भगवान् श्री श्रीकृष्ण के "पुंडरीकाक्ष" नाम की अन्वर्थता। (श्लो० सं० २४)

१२—नारदजी के स्वागतार्थ भाषण प्रारम्भ करने वाले भगवान् श्री श्रीकृष्ण की वाणी की विशदता एवं स्मितपूर्वता (श्लो० सं० २५)

१३—भगवान् श्री श्रीकृष्ण द्वारा देवर्षि नारद के अभिनन्दनार्थ उपस्थापित एक संक्षिप्त एवं सारगर्भित वक्तव्य। (श्लो० सं० २६ से श्लो० सं० २८ तक)

१४—नारदजी के शुभागमन के विषय में उनसे भगवान् श्री श्रीकृष्ण का विनयपूर्ण प्रश्न। (श्लो० सं० २९-३०)

१५—देवर्षि नारद का भगवान् श्री श्रीकृष्ण के दार्शनिक रूप के विवेचन के साथ उनका प्रत्यभिनन्दन। (श्लो० सं० ३१ से श्लो० सं० ३९ तक)

१६—नारदजी द्वारा अपने आगमन के प्रयोजन के स्पष्टीकरण के प्रसंग में शिशुपाल के वध के उद्देश्य से देवराज इन्द्र द्वारा प्रेषित सन्देश का भगवान् श्री श्रीकृष्ण के समक्ष उपस्थापन। (श्लो० सं० ४०-४१)

१७—इन्द्र-सन्देश की विषय-सामग्री के रूप में भगवान् श्री श्रीकृष्ण के समीप "यह वही शिशुपाल है जिसने हिरण्यकशिपु तथा रावण रूप में

अपनी विभीपिका से त्रिभुवन को त्रस्त कर दिया था, उससे त्रस्त संसार को भयमुक्त बनाने के लिये उपर्युक्त नामों एवं रूपों वाले इस दुर्दान्त असुर के वधार्थ आपने श्रीनृसिंह तथा श्रीराम रूप को धारित किया था" नारदजी द्वारा इस तथ्य का उद्घाटन। (श्लो० सं० ४२ से श्लो० सं० ६६ तक)

१८––शिशुपाल के असहनीय आतंक का उल्लेख तथा उसके वधार्थ भगवान् श्री श्रीकृष्ण से देवराज इन्द्र की ओर से नारद जी की प्रार्थना। (श्लो० सं० ७० से श्लो० सं० ७३)

१६—नारदजी का स्ववक्तव्य का उपसंहरण। (श्लो० सं० ७४)

२०––देवराज इन्द्र के उपर्युक्त सन्देश को भगवान् श्री श्रीकृष्ण के समक्ष उपस्थापित करके और भगवान् द्वारा सन्दिष्ट कार्य को स्वीकृत कर लिये जाने पर देवर्षि के आकाश मार्ग से प्रस्थित होने पर चेदिराज शिशुपाल के प्रति क्रुद्ध भगवान् की भौंहों का तन उठना।

—

# शिशुपालवधम्

## प्रथमः सर्गः

श्रियः पतिः श्रीमति शासितुं जगज्जगन्निवासो वसुदेवसद्मनि ।
वसन् ददर्शावतरन्तमम्बराद्धिरण्यगर्भाङ्गभुवं मुनिं हरिः ॥१॥

सर्वङ्कषा—श्रिय इति । तत्रादौ श्रीशब्दप्रयोगाद् वर्णगणादिशुद्धेरभ्युच्चयः । तदुक्तम् "देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः । ते सर्वे नैव निन्द्या स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा" इति । श्रियः—लक्ष्म्याः । पतिः । अनेन रुक्मिणीरूपया श्रिया समेत इतिसूचितम् । "राघवत्वेऽभवत्सीता रुक्मिणी कृष्णजन्मनि" इति विष्णुपुराणात् । जगन्निवासः जगतामाधारभूतः कुक्षिस्थितभुवन इति यावत् । तथापि जगत् —लोकम् । शासितुम्—दुष्टनिग्रहशिष्टानुग्रहाभ्यां नियन्तुम् । श्रीमति —लक्ष्मीयुक्ते । वसुदेवसद्मनि—वसुदेवरूपिणः कश्यपस्य वेश्मनि । वसन्—कृष्णरूपेण तिष्ठन् । हरिः—विष्णुः । अम्बरादवतरन्तम्—आयान्तम् । इन्द्रसन्देशकथनार्थमितिभावः । हिरण्यगर्भाङ्गभुवम्—हिरण्यस्य गर्भो हिरण्यगर्भो ब्रह्मा ब्रह्माण्डःप्रभवत्वात् तस्य अङ्गभुवं—तनूजम् । अथवा तस्याङ्गादवयवात् उत्संगाख्याद् भवति इति हिरण्यगर्भाङ्गभूः तम् । मुनिम्—नारदमित्यर्थः । "उत्संगान्नारदो जज्ञे दक्षोऽङ्गुष्ठात्स्वयंभुवः" इति भागवतात् । ददर्श—कदाचिदिति शेषः अत्राल्पीयसि वसुदेवसद्मनि सकलजगदाश्रयतया महीयसो हरेराधेयत्वकथनादधिकप्रभेदोऽर्थालङ्कारः । तदुक्तम् "आधाराधेययोरानुरूप्याभावोऽधिको मतः" इति । जगन्निवासस्य जगदेकदेशनिवासत्वमिति विरोधश्च । तथा तकारसकारादेः केवलस्यासकृदावृत्त्या जगज्जगदिति सकृद्व्यञ्जनद्वयसादृश्याच्च वृत्त्यनुप्रासभेदौ शब्दालङ्कारौ । एषां चान्योऽन्यनैरपेक्ष्येणैकत्र समावेशात्

तिलतण्डुलवत्संसृष्टिः। सर्गेऽस्मिन् वंशस्थं वृत्तम्। "जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ" इति लक्षणात् ॥१॥

**अन्वयः**—श्रियः पतिः जगन्निवासः जगत् शासितुं श्रीमति वसुदेवसद्मनि वसन् हरिः अम्बरात् अवतरन्तम् हिरण्यगर्भाङ्गभुवं मुनिं ददर्श ॥१॥

**विवृतिः**—**श्रियः**—लक्ष्मी के। श्रयति सेवते हरिम् इति श्रीः लक्ष्मीः तस्याः। सेवार्थक श्रिञ् धातोः "क्विव्वचि"—(वा० ३।२।१७८) इति क्विव्दीर्घयोः "श्री" इति ततः प्रथमाबहुवचने पञ्चम्येकवचने षष्ठ्येकवचने च "श्रियः" इति। प्रकृते षष्ठ्येकवचनम्। **पतिः**—भर्ता। रक्षणार्थकपाधातोः इति प्रत्ययः। **जगन्निवासः**—संसार के आधार। गच्छति परिवर्तते इति जगत्। गम् धातोः "द्युतिगमिजुहोतीनां द्वे च" (पा० ३।२।१७८) इति क्विपि "गमः क्वौ" पा० सू० ६।४।४० इति मलोपे "ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्" पा० सू० ६।१।७१ इति तुगागमे च "जगत्" "जगत्स्यात्पिष्टपे क्लीबं वायौ ना जंगमे त्रिषु" इत्यमरः। निवसन्ति अत्र प्राणिनः इति निपूर्वक वस् धातोः "हलश्च" पा० सू० ३।३।१२१ इति घञ् प्रत्यये "निवास" इति। जगतां निवासः जगन्निवासः। भुवनाधारः। षष्ठीतत्पुरुषसमासः। **जगत्** लोकम्। संसार को। "जगत्" इति प्रथमाद्वितीययोः एकवचने रूपम्। प्रकृते तु द्वितीयैकवचनम्। **शासितुम्**—शासन करने के लिये (अर्थात् दुष्टों के दमन तथा सज्जनों के रक्षण के लिये) अनुशासनार्थक शासुधातोः तुमुन् प्रत्ययः। शासनशब्दस्य "अपवाद, निर्देश, निदेश, शिष्टिः, आज्ञाप्रभृतयः पर्यायशब्दाः। प्रकृते च नियमनार्थे कविना प्रयुक्तः। नियमनञ्च दुष्टनिग्रहशिष्टानुग्रहौ एव। **श्रीमति**—समृद्धिशाली (धनधान्य से परिपूर्ण)। समृद्धिशालिनि। श्रीशब्दात् अस्त्यर्थे मतुपि "श्रीमत्" ततः पुंनपुंसकयोः" सप्तम्येकवचने "श्रीमति" इति। प्रकृते च वसुदेवसद्मविशेषणात् नपुंसकमेव। **वसुदेवसद्मनि**—वसुदेव के घर में। वसुदेवस्य "आनकदुन्दुभि" इत्यपरनाम्नः शूरसेनपुत्रस्य यादवक्षत्रियस्य सद्म गृहं वसुदेवसद्म तस्मिन्। "गृहं गेहोदवसितं वेश्म सद्मनिकेतनम्" इत्यमरः। **वसन्**—रहते हुए। निवसन्। वस्धातोः शतृप्रत्ययः। **अम्बरात्**—आकाश से। आकाशात्।

"अम्बरं व्योम्नि वाससि" इत्यमरः। **अवतरन्तम्**—उतरते हुए। अधः आगच्छन्तम्। अवपूर्वकतृधातोः शतृप्रत्यये "अवतरत्" इति ततः पुंसि द्वि० ए० वचने एतद् रूपम्। **हिरण्यगर्भाङ्गभुवम्**—ब्रह्मा के पुत्र। हिरण्यस्य गर्भो हिरण्यगर्भो ब्रह्मा "इति मल्लिनाथः"। हिरण्यं हिरण्यमयम् अण्डं तस्य गर्भ इव हिरण्यगर्भः रामाश्रमदीक्षितः। हिरण्यगर्भस्य ब्रह्मणः अङ्गभूः अंगाद्भवति इति अंगपूर्वकाद् भूधातोः "भुवः संज्ञान्तरयोः" पा० सू० ३।२।१७६ इति क्विप् प्रत्ययः पुत्रः हिरण्यगर्भाङ्गभूः तम्। **मुनिम्**—मुनि को (नारद को)। नारदम्। ज्ञानार्थक मनधातोः इति प्रत्यये "मुनि" ततः द्वि० ए० वचने रूपम्। **ददर्श**—देखा। दर्शनार्थक दृश्धातोः लिट्-लकारस्य प्र० पु० ए० वचने म० पु० वहुवचने उ० पु० ए० वचने च "ददर्श" इति। प्रकृते प्र० पु० ए० वचनमेव। **अन्तर्कथा**=जगत् निर्मातुकामो भगवान् आदौ जलमेव असृजत्। ततः तस्मिन् सृष्टेः बीजम् न्यदधत्। तद्बीजम् सहस्रसूर्यसमप्रभम् हिरण्य(सुवर्ण)मयम् अण्डमभवत्। तत एव ब्रह्मा आविरभवत्। तस्मात् तस्य "हिरण्यगर्भ" इति नामधेयम् ॥१॥

**हिन्दी अनुवाद :**—संसार के नियमन (दुष्ट-दमन तथा सज्जनरक्षण) के लिये वसुदेव जी के समृद्धिशाली गृह ( राजभवन ) में निवास करते हुए संसार के आधारभूत (कृष्णरूप में अवतीर्ण) लक्ष्मीपति भगवान् विष्णु ने (कभी) आकाश मार्ग से द्वारकापुरी की ओर आते हुए ब्रह्मपुत्र देवर्षि नारद को देखा ॥१॥

गतं तिरश्चीनमनूरुसारथेः प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः।
पतत्यधोधाम विसारि सर्वतः किमेतदित्याकुलमीक्षितं जनैः ॥१॥

**सर्वङ्कषा :**—गतमिति। अविद्यमानौ ऊरू यस्य सः अनूरुः सः सारथिर्यस्य तस्य **अनूरुसारथेः**—सूर्यस्य। **गतं**—गतिः। भावे क्तः। **तिरश्चीनं**—तिर्यक् भूतम्। "विभाषाञ्चेरदिक् स्त्रियाम्" इतितिर्यक् शब्दादञ्चन्त्यात् प्रातिपदिकात् स्वार्थे "ख" प्रत्ययः। **हविर्भुजः**—अग्नेः। **ऊर्ध्वज्वलनम्**-ऊर्ध्व-स्फुरणम्। प्रसिद्धम्। इदं तु सर्वतोविसारिधामाधः पतति। किमेतदिति? सूर्याग्निविलक्षणम् अदृष्टपूर्वमिदं धाम किमात्मकं स्यात्। **इत्याकुलम्**—

विस्मयात् सम्भ्रान्तं यथा तथा। **जनैरीक्षितम्**—ईक्षणं कृतम्। सकर्मकादप्यविवक्षिते कर्मणि भावे क्तः। "प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया" इति वचनात्। केचित् कर्मणिक्तान्तं कृत्वा ईक्षितं मुनिं ददर्शेति पूर्वेण योजयन्ति। अत्रोपमेयस्य मुनिधाम्नः सूर्याग्निभ्यामुपमानाभ्यामधः-प्रसारणधर्मेणाधिक्यवर्णनाद् व्यतिरेकः तदुक्तं काव्यप्रकाशे "उपमानाद्यन-न्यस्य व्यतिरेकः स एव सः" इति। "धामरश्मौ गृहे देहे स्थाने जन्मप्रभा-वयोः" इति हेमचन्द्रः। **दिवाकरस्तु** वृत्तरत्नाकरटीकायां प्रथमपठितेन "द्विधाकृतात्मा किमयं दिवाकरो विधूमरोचिः किमयं हुताशनः" इति चरण-द्वयेन सह इममेव श्लोकं षट्पदच्छन्दसः उदाहरणमाह। तत्राद्यचरणद्वयेन सन्देहाकारो गतमिति तन्निरासश्च वोध्यः इत्युपरिष्टात्।

**अन्वयः**—अनूरुसारथेः गतं तिरश्चीनं प्रसिद्धम्। हविर्भुजः ऊर्ध्वज्वलनं प्रसिद्धम्। सर्वतः विसारि (इदं) धाम अधः पतति। एतत् किम् इति जनैः आकुलं (यथास्यात् तथा) ईक्षितम् ॥२॥

**विवत्ति :—अनूरुसारथेः**—अनूरु (अरुण) हैं सारथि जिसके अर्थात् सूर्य का। अविद्यमानौ-ऊरू जानूपरिभागौ यस्य सः अनूरुः विनतापुत्रः गरुडाग्रजः अरुणः "सूरसूतोऽरुणोऽनूरुः काश्यपिर्गरुडाग्रजः" इत्यमरः। सारथिः सूतः यस्य सः अनूरुसारथिः भगवान् सूर्यः तस्य। **गतम्**—गति, गमनम् भावे क्त प्रत्ययः। गम् + क्त इत्यवस्थिते अनुनासिकलोपे "गतम्" इति। **तिरश्चीनम्**—तिरछी। तिर्यक्भूतम् तिरस्पूर्वकाद् अञ्चधातोः "ख" प्रत्यये तस्य च ईनादेशे "तिरश्चीन" इति। प्रकृते च "गतम्" इत्यस्य विशेषणतया नपुंसकत्वात् प्रथमैकवचने तिरश्चीनमिति। **हविर्भुजः**—आग का। हविः आज्यं घृतम् अन्यद् वा आहवनीयं विविधदेवताः उद्दिश्य यजमानैः दीयमानं भुङ्क्ते इति हविर्भुक् तस्य। उपपदसमासः। हविस् पूर्वकाद् भुज्धातोः क्विप् प्रत्ययः। षष्ठीविभक्तेः रूपम्। **ऊर्ध्वज्वलनम्**—ऊपर की ओर प्रज्वलित होना। उपरि ज्वालारूपेण स्फुरणम्। **प्रसिद्धम्**—प्रतीतम् विदितमित्यर्थः प्रपूर्वकात् गत्यर्थक षिधुधातोः कर्तरि क्त

प्रत्ययः। सर्वतः—सब ओर। परितः समन्तात् सर्वशब्दात् तसिल् प्रत्ययः। विसारि फैलने वाला। विसरितुं विष्वक् व्याप्तुं शीलम अस्य इति "विसारि" विपूर्वकात् गत्यर्थक सृधातोः ताच्छील्ये णिनिप्रत्यये "विसारिन्," इति ततः प्रथमैकवचने द्वितीयैकवचने च "विसारि" इति प्रकृते च "धाम" विशेषणतया प्रथमैकवचनमेव धाम—तेज। दधाति धीयते वा इत्यर्थे डुधाञ् धातोः मनिन् प्रत्यये "धामन्" इति ततः प्रथमैकवचने द्वितीयैकवचने च "धाम" इति। प्रकृते च "पतति" क्रियायाः कर्तृत्वेन प्रथमैकवचनमेव "गृहदेहत्विट् प्रभावाधामानि" इत्यमरः। अधः—नीचे की ओर। नीचैः। पतति—गिर रहा है। पतनार्थक पत्लृधातोः लट्लकारे प्रथमपुरुषैकवचने रूपम्। इति—अस्मात् कारणात् जनैः लोकैः द्वारिकावासिभिः इत्यर्थः। आकुलम्—व्यग्रता के साथ। ससंभ्रमम्। ईक्षितम्—देखा। अवलोकितम् दर्शनार्थक ईक्षधातोः कर्मणि क्तप्रत्ययः॥ २॥

**हिन्दी अनुवाद** :—सूर्य की गति तिरछी है। अग्नि का ऊपर को ज्वलित होना प्रसिद्ध है ( इन दोनों की अपेक्षा विलक्षण ) सभी ओर ( मण्डल के आकार में ) फैलने वाला यह तेज नीचे की ओर आ रहा है। यह "क्या है" इस प्रकार व्यग्रभाव से लोगों ( द्वारकावासियों ) द्वारा अवलोकित ( नारद ) को भगवान् श्रीकृष्ण ने देखा॥२॥

**चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ततः शरीरीति विभाविताकृतिम्।**
**विभुर्विभक्तावयवं पुमानिति क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः॥३॥**

**सर्वङ्कषा** :—चय इति। विभुः—वस्तुतत्वावधारणसमर्थः। सः—हरिः। पुरा—प्रथमम्। त्विषां चय इत्यवधारितम्। तेजःपुञ्जमात्रत्वेन विनिश्चितम्। ततः—प्रत्यासन्ने। विभाविता—विमृष्टा आकृतिः—संस्थानं यस्य तं तथोक्तम्। अतएव शरीरी—चेतन इत्यवधारितम्। ततो विभक्ताः—विविच्य गृहताः। अवयवाः—मुखादयो यस्य तं तथोक्तम्। अतएव पुमान्—इत्यवधारितम्। अमुम्—आगच्छन्तं व्यक्तिविशेषं नारदम्। वास्तवाभिप्रायेण पुंल्लिगनिर्वाहः। क्रमात्—पूर्वोक्तसामान्यविशेषज्ञानक्रमेण। लोकदृष्ट्येदमुक्तम्। हरिस्तु सर्वं वेदवेतितत्वम्। नारद इत्यबोधि—

नारदं बुद्धवान् इत्यर्थः। नारदस्य कर्मत्वेऽपि निपातशब्देनाभिहितत्वात् न द्वितीया। तिङामुपसख्यानस्योपलक्षणत्वात्। यथाह वामनः—"निपातेनाभिहते कर्मणि न कर्म विभक्तिः" परिगणनस्य प्रायिकत्वात्। बुध्यते कर्तरि युङ्। "दीपजन" इत्यादिना चिण्। "चिणो लुक्" इति तस्य लुक्। अत्र विभाविताकृतिं विभक्तावयवमित्यादिना आकृतिविभावनावयवविभावनयोः पदार्थयोः विशेषणवृत्त्या शरीरित्वपुंस्त्वावधारणे हेतुत्वेनोपन्यासात् पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलंकारः। "हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्" इति लक्षणात्॥ ३॥

**अन्वय :**—विभुः सः पुरा त्विषां चय इति अवधारितम् ततः विभाविताकृतिं शरीरी इति (अवधारितम्) विभक्तावयवं पुमान् इति (अवधारितम्) अमुं क्रमात् "नारद" इति अवोधि॥ ३॥

**विवृतिः**—**विभुः**—व्यापक अथवा समर्थ। "विभुः प्रभौ व्यापके" इत्यनेकार्थसंग्रहः। **सः**—श्री श्रीकृष्णः। **पुरा**—प्रथम। प्रथमम्। "स्यात् प्रबन्धे चिरातीते निकटागामिके पुरा" इत्यमरः। **त्विषाम्**—तेजों का। दीप्त्यर्थक त्विष्धातोः क्विप्प्रत्यये "त्विष्" इति ततः षष्ठीबहुवचने "त्विषाम्" इति। "स्युः प्रभारुग्रुचिस्त्विड् भा भाश्छविद्युतिदीप्तयः" इत्यमरः।" **चयः**—पुञ्ज। समूहः। चीयते इति चयनार्थक चिञ् धातोः कर्मणि "एरच् पा० सू० ३। ३। ५६ इत्यनेन अच्प्रत्ययः। "समुदायः समुदयः समवायश्चयो गणः" इत्यमरः। **अवधारितम्**—निश्चय किया। निश्चितम्। अपूर्वक णिजन्तधृधातोः कर्मणि क्त प्रत्ययः इडागमश्च। "अमुम्" इत्यस्य विशेषणम्। द्वितीयैकवचनरूपम्। **ततः**—तत्-पश्चात्। तदनन्तरम् प्रत्यासन्ने इत्यर्थः। **विभाविताकृतिम्**—हाथ पैर आदि की धुँधली आकृति देखने पर। विभाविता विनिश्चिता आकृतिः संस्थानं लोके "ढाँचा" इति यस्य सः तम्। **शरीरी**—शरीरधारी। चेतनः। शरीरशब्दात् अस्त्यर्थे मत्वर्थीयः इनिप्रत्ययः। "प्राणी तु चेतनो जन्मी जन्तु जन्यु.शरीरिणः" इत्यमरः। **विभक्तावयवम्**—मुख इत्यादि विभिन्न अंगों के स्पष्ट देखने पर।

विभक्ताः विविच्य गृहीताः साक्षात्कृता अवयवाः मुखादयः अङ्गानि यस्य सः तम् । "पुमान" इति—पुरुष । "पुरुष" इति । रक्षणार्थक पाधातोः "पातेर्डुमसुन्" ४। १७८ इत्युणादिसूत्रेण डुमसुन् प्रत्यये "पुमस्" इति ततः प्रथमैकवचने असुङागमे नुमागमादौ च "पुमान्" इति । **क्रमात्**—सामान्यविशेषज्ञानक्रमेण । "त्विषां चय" इति सामान्यं ज्ञानम् तदपेक्षया "शरीरी" इति विशेषज्ञानम् । तदपेक्षयाऽपि "पुमान्" इति विशेषज्ञानम् । "सामान्यज्ञानपूर्वकमेव विशेषज्ञानम्" इति नियमस्तु सर्वजनसिद्ध एव । **अमुम्**—उनको । आकाशादवतरन्तम् । अदस्शब्दात् पुंसि द्वितीयैकवचन-रूपम् । **नारद इति**—पुंसामयं "नारदः" इति विशेषरूपेण । **अबोधि**—जाना । ज्ञातवान् । अवगमनार्थक (ज्ञानार्थक) बुधधातोः कर्तरि लुङि प्र० पु० ए० वचनरूपम् ॥३॥

**हिन्दी अनुवाद** :—भगवान् श्री श्रीकृष्ण ने प्रथम तेजःपुञ्ज रूप में, पुनः चेतन और पश्चात् विस्पष्ट रूप से साक्षात्कृत मुख आदि अवयवों वाला निश्चित किये गये (आकाश मार्ग से आने) वाले उस व्यक्ति विशेष को "यह नारद हैं" ऐसा समझा ॥३॥

**नवानधोऽधः बृहतः पयोधरान् समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम् ।**
**क्षणांक्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना स्फुटोपमं भूतिसितेन शम्भुना ॥४॥**

**सर्वङ्कषा** :—नवानित्यादि । कीदृशममुम् ? **नवान्**—सद्यःसम्भृतस-लिलान् अतिनीलानिति यावत् । **बृहतः**—विपुलान् । **पयोधरान्**—मेघान् । **अधोऽधः**—मेघानां समीपाधः प्रदेशे स्थितमिति शेषः । "उपर्यध्यधसः सा-मीप्ये" इति द्विर्भावः । तद्योगेद्वितीया "उभ सर्वतसोः कार्याधिगुपर्यादिपु त्रिपु" इत्यादिवचनात् । **समूढः**—पुञ्जीकृतः । "समूढः पुञ्जिते भुग्ने" इति विश्वः । **कर्पूरस्य परागः**—चूर्णं तद्वत् पाण्डुरम् । अतएव **क्षणं**—मेघसमीपा-वस्थानक्षणे । अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । **क्षणेषु**—ताण्डवोत्सवेषु । "निर्व्या-पारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः" इत्युभयत्राप्यमरः । **उत्क्षिप्ता**—उपरि धारिता । **गजेन्द्रस्य कृत्तिः**—चर्मयेन तेन। "अजिनं चर्मकृत्तिः स्त्री" इत्यमरः । **भूत्या**—भस्मना **सितेन** । "भूतिर्भस्मनि सम्पदि" इत्यमरः ।

शम्भुना—स्फुटा उपमा यस्य तं स्फुटोपमम्। स्फुटशम्भूपममित्यर्थः। सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात्समासः। सदृशपर्याययोस्तुलोपमाशब्दयोः "अतुलोपमाभ्याम्" इति निषेधात्सादृश्यवाचित्वे तृतीयेत्याहुः। केचिदिम श्लोकं "चयस्त्विषाम्" इत्यतः प्राग्लिखित्वा व्याचक्षते। तेषां पुंस्त्वावधारणात्प्राक् तेजःपिण्डमात्रस्य शम्भूपमौचित्यं चिन्त्यम् ॥४॥

**अन्वयः**—नवान् वृहतः पयोधरान् अधोऽधः (स्थितम्) समूढकर्पूरपरागपाण्डुरं क्षणं क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना भूतिसितेन शम्भुना स्फुटोपमम् (अमुम् नारद इत्यबोधि) ॥४॥

**विवृतिः**—**नवान्**—नवीन। नवीनान् जलभरितान् इत्यर्थः। "प्रत्यग्रोऽभिनवोनव्यो नवीनो नूतनो नवः नूतनश्च" इत्यमरः। **बृहतः**—विशाल। विशालान्। "विशङ्कटं पृथु बृहद् विशालं पृथुलं महत्। वड्रोरु विपुलम्" इत्यमरः। **पयोधरान्**—मेघों को। धरन्ति इति धराः पयसां धराः पयोधराः मेघाः तान्। तत्पुरुषसमासः। "पयोधरः कुचे मेघे" इति विश्वः पयस् पूर्वक धृञ् धातोः "पचाद्यच्" पा० सू० ३।१।१३४ इत्यनेन "अच्" प्रत्ययः। "उभसर्वतसोः कार्याधिगुपर्यादिषु त्रिषु" इतिवार्तिकेन अधोऽधः शब्दयोगे द्वितीयाविभक्तिः। **अधोऽधः**—नीचे-नीचे। निम्न प्रदेशवाची "अधस्" शब्दः तस्यच "उपर्यधसः सामीप्ये" पा० सू० ८।१।७ इत्यनेन द्वित्वम्। स्थितमिति प्रसंगलब्धोऽर्थः। **समूढकर्पूरपरागपांडुरम्**—कपूर के चूर्ण की राशि के समान धवल। समूढ = पुञ्जीभूत। कर्पूरस्य परागः कर्पूरपरागः समूढश्चासौ कर्पूरपरागः समूढकर्पूरपरागः समूढकर्पूर पराग इव पाण्डुरः समूढकर्पूरपरागपाण्डुरः तम्। "मकरन्दः पुष्परसः परागः सुमनोरजः" इत्यमरः। विश्वकोषानुसारेण समूढः शब्दः "पुञ्जीभूत" इत्यर्थस्य वाचकः। पाण्डुरः धवलः "अवदातः सितो गौरोवलक्षो ध्वलोऽर्जुनः। हरिणः पाण्डुरः पाण्डुः" इत्यमरकोषवचनात्। **क्षणम्**—मेघसमीपावस्थानक्षणे। "क्षण" इति कालवाचीशब्दः ततः "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे" पा० सू० २।३।५ इत्यनेन अत्यन्तसंयोगे द्वितीया। **क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना**—क्षणेषु = ताण्डवोत्सवों में। उत्क्षिप्ता = अपने ऊपर धारण किया है। गजेन्द्रकृत्तिः = गज का चर्म। अर्थात्

ताण्डवनृत्य के अवसर पर हाथी का काला चमड़ा पीठ पर ओढ़े हुए। "निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः" इत्यमरवचनात्। क्षणशब्दः कार्यशून्यस्थितौ घटीपरिमितकालस्य द्वादशभागे काले उत्सवे च प्रयुज्यते इह तु उत्सवार्थे प्रयोगः अतएव "क्षणोत्क्षिप्त" इत्यत्र प्रयुक्तस्य क्षणेषु इतमस्ये ताण्डवोत्सवेषु इत्यर्थः। उत्सवश्च भगवतः शिवस्य ताण्डव एव। क्षणेषु ताण्डवोत्सवेषु उत्क्षिप्ता आत्मनः उपरि धारिता गजेन्द्रकृत्तिः गजचर्म येन सः तेन। कृत्तिः इति चर्म नाम। **भूतिसितेन**—श्वेत भस्म लपेटे हुए। भूतिशब्दः भस्मनि सम्पदि च प्रयुज्यते। प्रकृते च भस्मनि एव प्रयोगः। सितः धवलः। भूत्या सितः भूतिसितः (भस्म इव गौर इति यावत्) तेन। **शम्भुना**—शंकर से। भगवता शिवेन। **स्फुटोपमम्**—स्पष्ट है सादृश्य जिनका उनको। स्फुटा स्पष्टा उपमा सादृश्यं यस्य सः तम् ॥४॥

**हिन्दी अनुवाद** :—भगवान् श्री श्रीकृष्ण ने नवीन (जल से भरे अतएव नीले-नीले) अथच विशाल मेघों के निकटवर्ती निम्न प्रदेश में स्थित पुञ्जीभूत कर्पूरचूर्ण के सदृश धवल अतएव क्षण भर के लिये ताण्डवोत्सव में गजचर्म को ऊपर उठाये हुए भस्म के से गौर भगवान् शिव से स्पष्ट रूप से हो रही उपमावाले आकाशमार्ग से आने वाले उस व्यक्ति को "नारद" ऐसा समझा ॥४॥

दधानमम्भोरुहकेशरद्युतीर्जटा शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम्।
विपाकपिङ्गास्तुहिनस्थलीरुहो धराधरेन्द्रं व्रततीततीरिव ॥५॥

**सवङ्कषा**—दधानमिति। पुनः—**अम्भोरुहकेशरद्युतीः**—पद्मकिञ्जल्कप्रभापिशङ्गीरित्यर्थः। **जटा दधानम्**—स्वयं तु शरच्चंद्रमरीचिरिव रोचिर्यस्य तम्। धवलमित्यर्थः। अतएव **विपाकेन**—परिणामेन। **पिङ्गाः**—पिङ्गलाः। तुहिनस्थल्याम् तुषारभूमौ रोहन्तीति **तुहिनस्थलीरुहः** ताः। **व्रततीततीः**—लताव्यूहान्। "वल्ली तु व्रतती लताः" इत्यमरः। **दधानम्**—**धराधरेन्द्रो** हिमवान्। तुहिनस्थलीतिलिङ्गान्नारदोपमानत्वाच्च। तमिव स्थितम् ॥५॥

**अन्वय** :—अम्भोरुहकेसरद्युतीः जटाः दधानम् शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् (अतएव) विपाकपिङ्गाः तुहिनस्थलीरुहः व्रततीततीः (दधानम्) धराधरेन्द्रमिव।

**विवृतिः**—**अम्भोरुहकेशरद्युतीः**—कमल के केसर के समान आभा वाली। अम्भसि जले रोहन्ति इत्यम्भोरुहानि कमलानि तेषां केसराः किञ्जल्काः अम्भोरुहकेसराः तेषां द्युतिः प्रभा इव द्युतिः यासां ताः। तत्पुरुष-गर्भित बहुव्रीहि समासः। **जटाः**—जटाओं को। सटाः। ग्रथिताः शिरःकेशाः जटाः उच्यन्ते। "मूले लग्नकचे जटा" इत्यमरः। **दधानम्**—धारण करते हुए। धारयन्तम्। धाधातोः शानच्प्रत्यये द्विर्भावे ह्रस्वत्वे धधा + आन इति जाते जश्त्वेन "ध" इत्यस्य दकारदेशे "दधान" इति ततः द्वितीयैकवचने "दधानम्" इति। **शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम्**—शरद् ऋतु के चन्द्रमा की सी कान्ति वाले। मरीचि = किरण। रोचि कान्ति। शरदः चन्द्रः (आधा-राधेयभावे षष्ठी) शरच्चन्द्रः (त० पु० स०) तस्य मरीचयः किरणाः इव रोचिः प्रभा यस्य सः शरच्चन्द्रमरीचिरोचिः तम्। **विपाकपिङ्गाः**—पुरानी हो जाने के कारण पीली। पचनं पाकः विशिष्टं पाकः विपाकः परिणामः परिपक्वावस्था इति यावत् विपूर्वक पच्धातोः घञ् प्रत्ययः। विपाकेन पिङ्गाः विपाकपिङ्गाः। त० पु० समासः। "कडारःकपिलः पिङ्गपिशङ्गौकद्रुपिङ्गलौ" इत्यमरः। पिङ्गशब्दः लोकभाषायां "भूरा" इति प्रसिद्धस्य समानार्थकः। **तुहिनस्थलीरुहः**—बर्फीले भागों में उगने वाली। तुहिनानां स्थल्यः तुहिन-स्थल्यः तुषारवत्यः भूमयः तासु रोहन्ति इति तुहिनस्थलीरुहः ताः। **व्रततीततीः**—लताओं के समूहों को। व्रततीनां लतानां ततयः संहतयः व्रततीततयः ताः (अवयवावयविभावे षष्ठी) त० पु० समासः। "दधानम्" —धारण करते हुए। इति उपमानपक्षे प्रसंगलब्धोऽर्थः। **धराधरेन्द्रम्**—पृथ्वी को धारण करने वाले (हिमालय) के समान। धरन्ति इति धराः धरायाः पृथिव्याः धराः धराधराः पर्वताः तेषाम् इन्द्रः राजेतियावत् धरा-धरेन्द्रः तम्। हिमवन्तमित्यर्थः। "धरा" इति पृथिव्याः "धर" इति च पर्वतस्य नाम ॥५॥

**हिन्दी अनुवाद** :—कमल के केसर की सी आभावाली जटाओं को

धारण करते (और स्वयं) शरत्काल के चन्द्रमा की सी कान्ति वाले अतएव परिपाकावस्था के कारण भूरी-भूरी वर्फीले भाग में उगनेवाली लताओं की संहतियों (समूहों) को धारण करते हुए पर्वतराज हिमालय के से आकाशमार्ग से आनेवाले उस व्यक्ति को भगवान् श्रीकृष्ण ने "नारद" ऐसा समझा ॥५॥

पिशङ्गमौञ्जीयुजमर्जुनच्छविं वसानमेणाजिनमञ्जनद्युति ।
सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बरां विडम्बयन्तं शितिवाससस्तनुम् ॥६॥

**सर्वङ्कषा**—पिशङ्गेति । पुनः कीदृशम् ? मुञ्जस्तृणविशेषः तन्मयी मेखला मौञ्जी पिशङ्गया मौञ्जया युज्यते इति **पिशङ्गमौञ्जीयुक्** तम् । "सत्सुद्विष्" इत्यादिना क्विप् । "स्त्रियाः पुंवत्" इति पिशङ्गशब्दस्य पुंवद् भावः । **अर्जुनच्छविम्**—धवलकान्तिम् । "वलक्षो धवलोऽर्जुनः" इत्यमरः । **अञ्जनद्युति**—अञ्जनवर्णम् । **एणाजिनम्**—कृष्णमृगचर्म । **वसानम्**—धारयन्तम् । वस् आच्छादने इति धातोः शानच् । **सुवर्णसूत्रेण**—कनकमेखलया **आकलितं**—बद्धम् । **अधराम्बरम्**=अन्तरीयकं यस्यास्ताम् । **शितिवाससः**—नीलाम्बरस्य रामस्य । **तनुं विडम्बयन्तम्** । अनुकुर्वाणमित्यर्थः । आर्थी उपमा ॥६॥

**अन्वयः**—पिशङ्गमौञ्जीयुजम् अर्जुनच्छविम् अञ्जनद्युति एणाजिनं वसानम् (अतएव) सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बराम् शितिवाससः तनुं विडम्बयन्तम् ॥६॥

**विवृतिः**—**पिशङ्गमौञ्जीयुजम्**—पीले रंग की मूँज की मेखला (करधनी) धारण किये हुए । मुञ्जस्य विकारः मौञ्जी (मुञ्ज+अञ्+ङीप्) पिशङ्गा चासौ मौञ्जी च पिशङ्गमौञ्जी पिङ्गलवर्णा मुञ्जमयी मेखलेति यावत् तया युज्यते इति पिशङ्गमौञ्जीयुक् तम् । **अर्जुनच्छविम्**—धवल कान्ति से युक्त । अर्जुना धवला छविः प्रभा यस्य स अर्जुनच्छविः तम् । **अञ्जनद्युति**—काजल के समान काले रंग की । अञ्जनस्येव द्युतिः भा यस्य तत् अञ्जनद्युति कृष्णवर्णमित्यर्थः । **एणाजिनम्**—काले मृग के चर्म को । एण=काला मृग ।

अजिन = चर्म । एणस्य कृष्णमृगस्य अजिनं चर्म एणाजिनम् । **वसानम्**—धारण करते हुए । परिदधानम् । आच्छादनार्थक वस् धातोः शानच् प्रत्यये "वसान" इति ततः द्वितीयैकवचने रूपम् । अतएव **सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बराम्**—सुवर्ण की मेखला से आबद्ध है अधःवस्त्र (धोती) जिसका । आकलित = आबद्ध । अधराम्बर = अधःवस्त्र (धोती) । सुवर्णनिर्मित कटिसूत्रेण आकलितम् । आबद्धम् अधराम्बराम् अधःवस्त्रं यस्याः सा ताम् । **शितिवाससः**—शिति = नील है । वासः = वस्त्र जिसका । अर्थात् बलदेव की । शितिनीलं वासः वस्त्रं यस्य स शितिवासाः तस्याः शितिवाससः बलदेवस्य । **तनुम्**—शरीरम् । **विडम्बयन्तम्**—अनुकरण करते हुए । अनुकुर्वन्तम् । चुरादिगणपठितात् अनुकरणार्थकात् विडम्बधातोः (णिजन्तात्) शतृप्रत्यये "विडम्बयत्" इति ततः द्वितीयैकवचने रूपम् ॥६॥

**हिन्दी अनुवाद :**—भूरे रंग की मूँज की मेखला (कटिसूत्र) से युक्त शुभ्रवर्ण वाले अथच अंजन के से रंग के कृष्ण मृग के चर्म को धारण किये हुए अतएव सुवर्णनिर्मित कटिसूत्र से बद्ध है अधःवस्त्र जिसका ऐसे नीलवस्त्र धारी बलदेव जी के शरीर का अनुकरण करते हुए आकाशमार्ग से आनेवाले उस व्यक्ति को भगवान् श्रीकृष्ण ने "नारद" ऐसा समझा ॥६॥

विहङ्गराजाङ्गरुहैरिवायतैर्हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः ।
कृतोपवीतं हिमशुभ्रमुच्चकैर्घनंघनान्ते तडितां गणैरिव ॥७॥

**सर्वङ्कषा :** विहङ्गेति—पुनः **विहङ्गराजङ्गारुहैरिव**—गरुत्मल्लोमतुल्यैः । **आयतैः**—दीर्घैः । हिरण्यस्य विकारो हिरण्मयी । "दण्डिनायन" इत्यादिना मयटि यलोप निपातः । तस्याम् ऊर्व्यां रुहाः रूढा । इगुपधलक्षणः कप्रत्ययः । तासां **वल्लीनां तन्तुभिः**—तत्तुल्यैः सूक्ष्मावयवैः । उपादानगुणात् हिरण्यमयैः **कृतोपवीतं**—शोभार्थं कल्पितं यज्ञसूत्रं स्वयं हिमशुभ्रम् । अतएव **घनान्ते**—शरदि तडितांगणैरुपलक्षितम् । "तडित्सौदामिनी विद्युत्" इत्यमरः । उच्चैरेवोच्चकैः उन्नतम् । **घनम्**—मेघमिव स्थितम् ॥७॥

